हावभाव कटाच्छ। ठुंकि पुट्टी दिय भारिय॥
बेठि नैन न्रप मूल। पेम [1]देषन गह सज्जन॥
मन म्रग पिय क्रत काज। ताकि बंधन किय मज्जन॥ छं०॥ ३०९॥

छंद नाराच॥ सुगंध केस पासयं। सुलग्गि मुत्ति छंडियं॥
अनेक पुप्प बीचि गुंथि। भासिता चिषंडियं॥
मनों सनाग पुप्फ जाति। तीन पंथि मंडियं॥
दुती कि नाग चंदनं। चढ़ंत दुद्ध पंडियं॥ छं०॥ ३१०॥
सिंदूर मध्य गुच्छता। अगंमदं विराजयं॥
मनो कि सूर उग्गतें। [2]गहे सु पुच लाजयं॥
सु तुच्छ सुच्छ पाट आट। पेम वाट सोभियं॥
मनो कि चदं राह वान। बे प्रमान लोभयं॥ छं०॥ ३११॥
कनक्क काम कुंडिलं। हलंत तेज उब्भरे॥
ससी सहाइ मान भाइ। सज्जि सूर दो करे॥
दुती उपम्म बिंद की। किरन्न चंद दिट्ठयं॥
मनों कि सुर इंद गोदि। अप्प आनि विट्ठयं॥ छं०॥ ३१२॥
भुवन्न बंक संक जूअ। नैन म्रग्ग जूवयं॥
ऊरद्धता चपल्ल गत्ति। [3]अच्छ आनि ऊवयं॥
कटाक्ष नैन बंक संक। चित्त मान बंकयं॥
सुछंडि वै सु कुंचितं। श्रवन्न बान नंषयं॥ छं०॥ ३१३॥
सुगंधता अनेक भांति। चीर चारु मंडियं॥
सु केहरी कटिं प्रमान। बीच बंधि छंडियं॥
सुरंग [4]अंग कंचुकी। सुभंत गात ता जरी॥
बनाइ काम पंच बान। ओट जोट लै धरी॥ छं०॥ ३१४॥
सुरंग [5]माल्ल लाल्ल बाल्ल। ता विसाल छंडयं॥
सु पुव्व बैर जानि काम। अग्गि संभ मंडयं॥
[6]दुती उपम्म मुत्ति माल। यों विसाल ता कही॥

(१) मो.-षेदन। (२) मो.-गहंत रहे लाजयं। (३) ए. कृ. को.-अप्प।
(४) ए. कृ को.-रंग। (५) मो.-लाल माल (६) ए.-उदी

जु भारथी सु [1]गंग लै। सुमेर शृंग तें बही ॥ छं० ॥ ३१५ ॥
जराइ चौकि स्याम पाट। रत्ति पत्ति तें षुली ॥
सुरंग तिथ्थ थान मंडि। ईस शीश तें चली ॥
सुवर्न छुद्रघंटिकादि। षोडसं बषानयं ॥
सु मुत्ति तात मोर तन्न। [2]गोदरं बषानयं ॥ छं० ॥ ३१६ ॥
सुगंध गोप चिन्ह मंडि। पीत रत्त जावकं ॥
अभूषनं धरंत चित्त। मित्त हित्त शावकं ॥
बनाइ कें चौँडोल लोल। चढ्ढिता सु सुंदरी ॥
सुदोषिता सुरंग थान। अस्तु तास उच्चरी ॥ छं ॥ ३१७ ॥

## शशिवृता का चंडोल पर चढ़ कर देवी की पूजा को आना।

दूहा ॥ सजि शृंगार शशिवृत्त तन। चढ़ि चौँडोल सुरंग ॥
पूजन कौं बर अंबिका। आई बाल सु अंग ॥ छं० ॥ ३१८ ॥

## तेरह चंडोलों को चारों ओर से घेरकर राजा भानु की सेना का चलना।

सज्जि सेन जद्दव न्वपति। दसत तीन चौंडोल ॥
लकरि लाल से पंच अग। दस दिसि [3]लष्षन लोल ॥ छं० ॥ ३१९ ॥

## सूर्योदय के समय पूजा के लिये आना। राजा की सेना का वर्णन।

कवित्त ॥ अरुनोदय उद्यमह। सुच्छि लिन्नै सु बंध भर ॥
उभय सहस बाजित्त। ढोल चंबकी सुमत गुर ॥
अद्ध सहस नफ्फेरि। सहस सहनाइ सुरंगी ॥
सुवर बीर पूजा प्रमांन। कीनी मति चंगी ॥
बिन पुंज संग सेना सकल। अकल अपूरब बत्त बर ॥
चर सकल विकल अलि कुलन कौं। सुचित मित्त इक्कह सु थिर॥ छं० ॥ ३२० ॥

(१) मो.-मंग (२) ए.-सांदरं
(३) मो.-दिष्षन।

गाथा ॥ गुज्जर वै गुज्जर धनी । सथ्थं सेनाह सब्बयौ बीरं ॥
जांनैनि सबर अद्वं । उग्गे वा तिमिर तप हरनं ॥ छं० ॥ ३२१ ॥

## मन्दिर के पास पहुंचकर शशिवृता का पैदल चलना ।

हरनंत पति तुरंगं । साहस मंचाय गिद्वयो रनयं ॥
देवालेयं पासं । सा पासं बालयं चालं ॥ छं० ॥ ३२२ ॥

## शशिवृता के उस समय की शोभा का वर्णन ।

छंद नाराच ॥ चली अली घनं बनं । सुभंत सथ्थ संघनं ॥
विहंग भंगयो पुरं । चलंत सोभ नोपुरं ॥ छं० ॥ ३२३ ॥
अलीन जुथ्थ आवरं । मनो विहंग सावरं ॥
चुवंत पत्त रत्त जा । उवंत जानि अंबजा ॥ ३२४ ॥
कलिंद सोभ केसयं । अनंग अंग लोभयं ॥
उठंत कुंभ कुचयं । उपंम कब्बि सुचयं ॥ छं० ॥ ३२५ ॥
मनों जरंत बाल की । धरी सु आनि लालकी ॥
सुभंत रोमराजयं । [1]प्रपील पंति छाजयं ॥ छं० ॥ ३२६ ॥
मनोज कूप नाभिका । चलंत लोभ आलिका ॥
सुरंग सोभ पिंडुरी । षरादि काम षिंडुरी ॥ छं० ॥ ३२७ ॥
नितंब तुंग सोभए । अनंग अंग लोभए ॥
मनौ कि रथ्थ रंभ के । सुरंभ चक्क संभके ॥ छं० ॥ ३२८ ॥
नषादि आदि अच्छनं । मनों कि इंद्र [2]द्रप्पनं ॥
ढरंत रत्त एड़ियं । उपम्म कब्बि टेरियं ॥ छं ॥ ३२९ ॥
मनौ कि रत्त रत्तजा । चिकंत पच अंबुजा ॥ छं० ॥ ३३० ॥
गाथा ॥ [3]मढ़ मे रष्षत बाले । लग्गा सेनाय पास चिहु बीरं ॥
धरि धीरं तन दुरयं । रोमं राज रोमयं अंचं ॥ छं० ॥ ३३१ ॥

## कान्यकुब्जेश्वर को देख कर शशिवृता का दुखी होना और मन में चिन्ता करना ।

दूहा ॥ बाल धरक्कति वचनि गति । ग्यान मोह विष पान ॥
त्यों कमधज्जै देषि कै । बर चिंतै चहुआन ॥ छं० ॥ ३३२ ॥

(१) मो.-पपील ।   (२) मो.-दर्प्पनं ।   (३) को.-पढ़ ।

## एक ओर कान्यकुब्जेश्वर की सेना का जमाव होना और दूसरी ओर पृथ्वीराज की सेना का घेरना।

कवित्त॥ देषि सुभर [1]लच्छिनति। फौज चतुरंग रिंगावै॥
अरी सेन सम भार। धार भंजत मग पावै॥
बहु गिरष्टता रिष्ट। हक्कि अप्पन पर धावहु॥
सुबर स्यंघ आलस्य। स्याल ह्वधौ करि पावहु॥
उट्ठैन बीर बीरहु उठत। सुबर मंच फुनि करिय बर॥
अभ्भंग सेन भद्दव सरिस। अभँग अंग [2] सज्जे कहर॥छं०॥३३३॥

## पृथ्वीराज की सेना का चारों ओर से घेरना।

दूहा॥ चाहुआन सब सेन जुरि। भिरि रूंधे चहुंपास।
देव दुतिय देवह दरस। बल बढ्ढिय आयास॥ छं०॥ ३३४॥

## जैचन्द और पृथ्वीराज की सेना की तुलना।

कवित्त॥ असुर सेन कमधज्ज। सु सुर प्रथिराज सेन बर॥
अम्रत कित्ति संग्रह्यौ। मदह भौ क्रोध बीर [3]तर॥
मदन मोह रंभनी। तहां शशिव्रता समानं॥
दुहुन बीच सुभ्भयै। हेत चहुआन सुजानं॥
अक्कित्त राह पच्छै फिरग। चक्र तेग सद्विय सुबुधि॥
अलि सकति सेन माया विषम। सुबर बीर बढ्ढिय सु सुधि॥छं०॥३३५॥

## दोनों सेनाएं तलवार लिए तैयार हैं। जिसने द्रोपती का पण रक्खा वही शशिवृता का पण रक्खेगा।

दूहा॥ दुहूं तेग तारून्य तन। सयन सुक्रति प्रतिकाल॥
जिन रष्यौ द्रोपत्त पन। सो [4]रष्षै प्रति बाल॥ छं०॥ ३३६॥
देह कंचुकि दह दून अलि। विच सुंदरी अमूल।
डोल तीस संयोग भति। भी भारथ्य समूल॥ छं०॥ ३३७॥

(१) मो.-लष्षिन सु। (२) मो.-सज्जै।
(३) ए. कृ. को.-त्रासि। (४) ए. कृ. को-रष्षे।

गाथा ॥ भारथ्थं प्रति राजं । सज्जे सेनाय बीर बीरयं ॥
धीरं धीर सधीरं । अधीरं [1]सब्ब सेनायं ॥ छं० ॥ ३३८ ॥

दूहा ॥ देषि बाल पारस फिरिय । मेर भान प्रति मान ॥
ज्यों शशि पछ पारस सुभति । शंकर सोभत थान ॥ छं० ॥ ३३९ ॥

## मठ को देख कर शशिवृता के मन में काम उत्पन्न हुआ और उसने मनही मन शिव को प्रणाम किया ।

शंकर रस आचार किय । मढ़ दिष्षिय प्रति जोइ ॥
मन लग्गिय बंधत सु पय । मन कंद्रप रस भोइ ॥ छं० ॥ ३४० ॥

## तीस डोलियों के बीच में शशिवृता का चौंडोल था जिसको ५०० दासी घेरे हुई थीं । ५००० सवार और ५०००० पैदल सिपाही साथ में थे।

कवित्त ॥ [2]दहति तीन चैंडोल । मध्य चैंडोल बाल भय ॥
भमर टोल झंकार । दासि बिंटिय सु पंच सय ॥
सित्त पंच असवार । पंति मंडिय चावद्दिसि ॥
अद्ध लष्ष पैदल्ल । सथ्थ आयो सुअंग कसि ॥
मंगल विवेक विधि उच्चरे । बंधी बंदन मार करि ॥
उत्तरी बाल देवल सुढिग । लग्गि पाइ परदच्छि फिरि ॥ छं० ॥ ३४१ ॥

## शशिवृता ने चौंडोल से उतर कर पृथ्वीराज के कुशल की प्रार्थना की ।

दूहा ॥ उतरि बाल चैंडोल तें । प्रीति हेत प्रथिराज ॥
जिन देवत्त जु संपज्जौ । सो मंडन प्रथिराज ॥ छं० ॥ ३४२ ॥

## बाजों का शब्द सुनकर सामंतों का चित्त पलट जाना ।

मंडन रन छंडन कलह । दल दैवत्त सु जुद्ध ॥
बर वज्जे बाजिच सुनि । भौ सामंत विरुद्ध ॥ छं० ॥ ३४३ ॥

---

( १ ) मो.-सर्व, सरब ।　　( २ ) ए. कृ. को.-दसत ।

विरुध जुद्ध बंधन सुदल। स्वामि ध्रंम्म चित पान ॥
दुतिय ध्रंम जानै नही। धनि सामंत बषान ॥ छं० ॥ ३४४ ॥

गाथा ॥ बढ्ढे दलं समूरं। लष्षं सेनाय अष्टतं बलयं ॥
ते जग्गे रस बीरं। जानिज्जै जोग जोगायं ॥ छं० ॥ ३४५ ॥

## सेना में बीर रस का जाग्रत होना।

छंद भुजंगी ॥ जग्यौ बीर बीरं सु डौंरू बजावै।
महा चित्त चित्तं सुमंतं निपावै ॥
जग्यौ बीर बीराधि बिराधि रूपं।
मनो ईश शीशं नचै बीर [1]रूपं ॥ छं० ॥ ३४६ ॥

दूहा ॥ भयौ बीर बीरह तिगुन। नच्चौ रुद्र बहु भेद ॥
सो दिष्यौ दिष्यौ [2]नहै। सो देषन गुन छेद ॥ छं० ॥ ३४७ ॥
नह तारक्कि सु जुद्ध बर। नह देवा सुर मान ॥
सो दिष्यौ कमधज्ज सौ। चाहुआन बलवान ॥ छं० ॥ ३४८ ॥
चाहुआन कमधज्ज बर। बरै षटक्क सुबद्द ॥
देवग्गिरि [3]उग्गाहिये। करि भारथ्थ न सद्द ॥ छं० ॥ ३४९ ॥

## देवालय के पास सब लोगों का चित्रलिखे से खड़े रह जाना।

छंद भुजंगी ॥ सुसद्दे विसद्दे विसद्दे निसानं।
[4]रहे देव थांनं [5]बटे देव थानं ॥
रहे सब्ब योंही टगी टग्गा लग्गे।
मनो चित्रलिष्षे विचित्रंत ठग्गे ॥ छं० ॥ ३५० ॥

गाथा ॥ जो इज्जै मन चरियं। हरियं एक कग्गयौ सबदं ॥
सब सेना कमधज्जं। विंटे वा बाल्ल सर सायं ॥ छं० ॥ ३५१ ॥

## सखियों का जैचंद के भाई को शशिव्रता का बर कहना जो उसे बिष सा लगा।

(१) ए. कृ. को.-सूपं। (२) मो.-नहीं।
(३) मो.-सु उगाहिए। (४) मो.-रहं (५) कृ. को.-वढे, ए.-वढ्ढे

बर जैचंद सुबंधं । प्रोहित पंग रष्षियं [1]आइयं ॥
सहचर चारु सुपढ़ियं । हालाहलं बालयं मनयं ॥ छं० ॥ ३५२ ॥

अपनी सेना सहित वह भी शिवपूजन के लिये वहाँ आया ।

दूहा ॥ चढ्यौ पंग नव साज बर । अरु भर लिन्ने सथ्थ ॥
शंभु थान पूजन मिसह । चलि बर आयौ तथ्थ ॥ छं० ॥ ३५३ ॥

तब तक पृथ्वीराज के भी ७००० सैनिक हथियारबंद कपट भेष धारण किए हुए भीड़ में धँस पड़े ।

तब लगि दल चहुआन के । ग्रह गुपंति कर आइ ॥
रुक्कि सकै नन मध्य लिय । बोलै संमुह धाइ ॥ छं० ॥ ३५४ ॥

कवित्त ॥ सहस सत्त कप्परिय । भेष कीनौ तिन वारं ॥
गोप तेग गहि गुपत । कपट कावरि सब भारं ॥
किहुन फरस किहुं छुरी । चक्र किन हाथन माही ॥
किन चिसूल किन डंड । सिंगि सब सथ्थ समाही ॥
सा अंग सिद्ध चहुआन लै । दूतन दूत बताइ हरि ॥
सा अंग बाल उतकंठ करि । पै लग्गी परदच्छि फिरि ॥छं०॥३५५॥

शशिव्रता ने चौंडोल से उतर कर शिव की परिक्रमा की और पृथ्वीराज से मिलन होने की प्रार्थना की ।

अरिल्ल ॥ फिरि परदच्छि बाल अपु लग्गी ।
सुमन काम कामना सुभग्गी ॥
मन मन बंधि [2]कियौ हथ लेवं ।
सुमन मंच प्रारंभ सुदेवं ॥ छं० ॥ ३५६ ॥

* दोहा ॥ उतरि बाल चौंडोल तें । प्रीत प्रात छुटि लाज ॥
शिवहिं पूजि अस्तुति करी । मिलन करै प्रथुराज ॥ छं० ॥ ३५७ ॥

शशिव्रता का शिव जी की स्तुति करना ।

(१) ए. कृ. को.-आहि ।
(२) कृ.-किए, कियउ, कियत्र । * यह दोहा मो. प्रति में नहीं है ।

छंद हनूफाल ॥ प्रारभं मंच सु राम । तिहि जपौ अजपा नाम ॥
हरि हरी बरुन विरत्ति । कबि कही चंद किरत्ति ॥ छं० ॥ ३५८ ॥
श्रुत कह्यौ वेद पुरान । ज्यों सुन्यौ श्रवन निआन ॥
तन स्याम अम्मर पीत । रघुबंस राजस रीत ॥ छं० ॥ ३५९ ॥
द्दग कमल कमला पान । मधु मधुर मिष्टत बान ॥
जिन नाम [1]जनमह [2]कोट । कंद्रप्प लावन मोट ॥ छं० ॥ ३६० ॥
गंभीर साइर मान । आदिष्टवान प्रमान ॥
नह बाल वृद्ध किशोर । उर वरन स्याम न गौर ॥ छं० ॥ ३६१ ॥
अरि दहन उग्रस कोट । पीवै कि गोपिन [3]पोटि ॥
भ्रम भूलि ब्रह्म भुलाइ । सुरनाथ नाथ नचाइ ॥ छं० ॥ ३६२ ॥
निज पानि पद्म कटाच्छ । जिन भूमिय भूतल लाछ ॥
आदित्य कोटि प्रकास । सय सक्र कोटि विलास ॥ छं० ॥ ३६३ ॥
आराम कलप निधान । सुर तीन कोट प्रमान ॥
नव रूप रेष अनंग । परकार गर्व विभंग ॥ छं० ॥ ३६४ ॥
पर पाप लिपत इहै न । भुअ भुक्ति मुक्ति सु दैन ॥
काकुस्थ करुना कार । गुन निद्धि सुभ्भर भार ॥ छं० ॥ ३६५ ॥
रन रंग धीर सधीर । भव पार कढ्ढन तीर ॥
सुर सुरी नाथ नचाइ । भ्रम भूल ब्रह्म भ्रमाइ ॥ छं० ॥ ३६६ ॥
चतुरान घट्ट सु घूमि । सुरपत्ति फनपति तूमि ॥
तारुन्य रूप प्रकास । सहभूत अंग निवास ॥ छं० ॥ ३६७ ॥
चय मंच जंपित वार । हर दीन तँह हंकार ॥ छं० ॥ ३६८ ॥
अरिल्ल ॥ बाले व्रित्त विषम्म प्रमानं । हय गय दल रुंध्यौ चहुआनं ॥
कुंकुम कलस सलेवर हेमं । देव दैव साधारन नेमं ॥ छं० ३६९ ॥
पंगी पय सतह परिमानं । संमुह दलन रुंध्या चहुआनं ॥
गहह गहह कित्ती अविसेशं । सुवर चित्त चिंते जु नरेशं ॥ छं० ॥ ३७० ॥
गाथा ॥ बर छित्ती छिति धारी । सारं संग्राम नेहयो बलयं ॥
अग्गैई मृग जूथं । ना भ्रुकै [4]मग्गयं राजं ॥ छं० ॥ ३७१ ॥

(१) ए. कृ. को.-जनमाहि । (२) ए. कृ. को-जोट । (३) मो.-फोटि ।
(४) ए. कृ. को.-मृग्गयो ।

उद्धरे सेन सेनो। [1]संग्रामं वीर सुभद्रायं ॥
कालिंद्रीय सुरंगे। सो अंगो सुद्ध [2]भूतायं ॥ छं० ॥ ३७२ ॥

## पृथ्वीराज सात हजार कपट वेषधारी कामरथी वीरों के साथ देवी के मन्दिर में धँस पड़े।

कवित्त ॥ सहस सत्त कप्परिय। भेष कीनो तिन वारं ॥
कपट कंध कावरिय। धसिय देवी दरबारं ॥
सर्व शस्त्र आरंभ। हस्त आरंभ सुरी सल ॥
धसिय भीर सम्मूह। जूह पाई समंडि कल ॥
दल प्रबल उदधि ज्यों मथन कज। भुज सुकिल्ल चहुआन किय ॥
शशिवृत्त बाल रंभह समह। मिलिय गंठि बंधन सुहिय ॥ छं० ॥ ३७३ ॥

## पृथ्वीराज और शशिवृता की चार आंखें होते ही लज्जा से शशिवृता की नज़र नीची हो गई और पृथ्वीराज ने हाथ पकड़ लिया।

दिठ्ठ दिठ्ठ लग्गी समूह। उतकंठ सु भग्गिय ॥
निष लज्जानिय नयन। मयन माया रस पग्गिय ॥
छल बल कल चहुआन। बाल कुअंरप्पन भंजे ॥
दोषचोय मिट्टयौ। उभय भारी मन रंजे ॥
चौहान हथ्थ बाला गहिय। सो ओपम कविचंद कहि ॥
मानों कि लता कंचन लहरि। मत्त बीर गजराज गहि ॥ छं० ॥ ३७४ ॥

## पृथ्वीराज के हाथ पकड़ते ही शशिवृता को अपने गुरुजनों की खबर आगई और इससे आंख में आंसू आने लगे पर उन्हें अशुभ जानकर उसने छिपा लिया।

चंद्रायना ॥ गहत बाल पिय पानि। सु गुर जन संभरे ॥
लोचन [3]मोचि सुरंग। सु अंसु बहे षरे ॥

(१) ए. कृ. को.-संग्रामे। (२) ए. कृ. को.-भूताय। (३) मो.-कामुंचि।

अपमंगल जिय जानि। सु नेंन मुष वही॥
मनों षंजन मुष मुत्ति। भरक्कत नंषही॥ छं० ॥ ३७५ ॥
दुहु कपोल कल भेद। सुरंग ढरक्कही।
सज्जन बाल बिसाल। सु उरज षरक्कही॥
सो ओपम कवि चंद। चित में बस रही।
मनु कनक कसौटी मंडि। म्रग्ग मद [1]कसरही॥ छं० ॥ ३७६ ॥
गाथा॥ मृग मद कसयति चित्ते। मित्तं पुनरोपि चित्तयं बसयं॥
अजहूं कन्ह वियोगे। कालिंदी कन्हयो नीरं॥ छं० ॥ ३७७ ॥
गहियं गद्द गद्द कंठो। बचनं संजनाइं निठ्ठयो कहियं॥
जानिज्जै सत [2]पचं। बंधे [3]सदाइ भवरयं गहियं॥ छं० ॥ ३७८ ॥
तप तंदिल में रहियं। अंगं तपताइ उप्परं होइ॥
जानिज्जै कसु लालं। घटनो अंग एकयौ सरिसौ॥ छं० ॥ ३७९ ॥
अपमंगल अल बाले। नेनं नषाइ नष किं सलयौ॥
जानिज्जै धन छपनं। सपनंतरो दत्तयं धनयं॥ छं० ३८० ॥

## जिस समय पृथ्वीराज ने शशिवृता का हाथ पकड़ा पृथ्वीराज के हृदय में रुद्र, शशिवृता के हृदय में करुणा और उन शशि के शत्रुओं के हृदय में वीभत्स रस का संचार हुआ।

कवित्त॥ गहि शशिव्रत्त नरिंद। सिढी लंघत ढहि योरी॥
काम लता कल्हरी। पेम मारुत झकझोरी॥
बर लीनी करि साहि। चंपि उर पुठ्ठि लगाई॥
मन सुरंग सोइ [4]बत्त। कंत लगि कान सुनाई॥
नृप भयौ रुद्र करुना सुचिय। बीर भोग बर सुभर गति।
सगपन सुहास बीभच्छरिन। भय भयान कमधज्ज दुति॥छं०॥३८१॥

(१) मो.- फरसही। (२) ए. पत्तं। (३) ए. कृ. को. शब्दाय।
(४) ए. कृ. को.-वात।

## वीरवृत्त से एक घरी ठहर कर पृथ्वीराज शशिवृता को साथ ले कर चल दिए ।

दोहा ॥ बीर गत्ति संधिय सुमति । वृत्त अवृत्त न जाइ ॥
घरी एक आवृत्त रषि । सुबर बाल अनुराइ ॥ छं० ॥ ३८२ ॥

## शशिवृता के पिता ने कन्या के बैर से और कमधज्ज ने स्त्री के बैर से लड़ाई का विचार किया और सेना सजी ।

बाल सु बैर स बैर चिय । भान विरुद्ध न कौन ॥
सकल सेन साधन घरी । कलहंकृत गति [1]चीन ॥ छं० ३८३ ॥
अरिल्ल ॥ आवृत्त वृत्त गुन निग्रह राज । देव जुद्ध देवत्तह साज ॥
है गै दल सज्जै तिहि बीर । हरी बाल चहुआन सधीर ॥छं०॥३८४॥

## शशिवृता के पिता का कमधज्ज के साथ मिलकर पांच घरी दिन रहे सकट व्यूह रचना ।

कवित्त ॥ घरिय पंच दिन रह्यौ । मंत जद्दव प्रारंभिय ॥
मिलि कमधज्ज नरिंद । सकट व्यूह आरंभिय ॥
अर्द्ध सथ्थ अप्पनौ । चरन मंडिय बाम दिसि ॥
व्यूह चक्र बिय पाइ । सथ्थ उभभौ नरिंद कसि ॥
उद्दवन भार अंगत सकट । सबर पुंज अप्पन सजिय ॥
रघुनाथ साथ बलियं बिहसि । हंकि सु लछिमन तहँ रजिय ॥
छं० ॥ ३८५ ॥

## कमधज्ज की सेना का वर्णन ।

छंद रसावला ॥ भरं भीर भाजी । कहं कूह वाजी ॥
सुनै पुंज राजी । मनो मेघ गाजी ॥ छं० ॥ ३८६ ॥
सनाहं सु साजी । चढ़्यो बीर वाजी ॥
बगं मेल ताजी । सबै सेन साजी ॥ छं० ॥ ३८७ ॥
करौं काम आजी । सिरं मोहि लाजी ॥

(१) ए.-चिन्ह ।

उठी मुच्छि एनं। सिरं लग्गि गेनं॥ छं० ॥ ३८८ ॥
कमंद्धं निहारी। सयंनं विहारी॥
कमानै निहारी। तरक्कस्स झारी॥ छं० ३८९ ॥
अरी तुंग तारी। फिरै [1]गज्ज भारी॥
सरोसं विहारी। मया मोह जारी॥ छं० ॥ ३९० ॥
महंतं विडारी। .... .... ....॥
किए नैन रत्तं। रसं रोस पत्तं॥ छं० ॥ ३९१ ॥
मुरं बीन बीरं। करौ आज तीरं॥
परै मोहि गत्तं। हरै शशिशव्रत्तं॥ छं० ॥ ३९२ ॥
असी जा पहारं। चढ़्यौ धार धारं॥
लियौ हत भारी। परं सीस डारी॥ छं० ॥ ३९३ ॥
पर्यौ मद्ध धाई। असीजा पुलाई॥
बजी कूह कूहं। अवाजं सजूहं॥ छं० ॥ ३९४ ॥

## घरियाल के बजते ही सब सेना जुट गई।

कवित्त॥ सुनि वज्जी [2]घरियाल। लाग [3]नीसानन बाजिय॥
इक दिन दोऊ सेंन। चंपि चावद्दिसि साजिय॥
महन रंभ सा जग्य। मध्य मोहन शशिवृत्तं॥
असुर सु सुर मिलि मथहि। सूर बंसी रजपूतं॥
आरंभ पच मंड्यौ कपट। कपट मुक्कि कढ़्िढय लपट॥
दुहूं बीच जहीं कुंअरि। उभय सिंह सारह झपट॥ छं० ॥ ३९५ ॥

## चहुआन और कमधज्ज शस्त्र लेकर मिले।

दूहा॥ चाहुआन कमधज्ज बर। मिले लोह जल छोह॥
भर भर टट्टर बज्जही। बंसह लग्गिय कोह॥ छं० ॥ ३९६ ॥

## शत्रुता का भाव उच्चारण करके दोनों ने अपने अपने हथियार कसे।

(१) मो.-गन्न। (२) ए. कृ. को.-घरि, घरी पंच।
(३) मो.-नीसानत।

गाथा ॥ उच्चरियं अरि भायं। सायक कस्सेव अप्प अप्पायं ॥
कढ्ढे लोह करारं। मार मारं जंपि जी हाई ॥ छं० ॥ ३९७ ॥

दूहा ॥ अट्टत घाइ घट भंग कौ। करन मतह बर बीर ॥
मनहु काल कपि दल निरति। लेन [1]लंक मति धीर ॥ छं० ॥३९८॥
[2]धर धीरत्तन बीर बर। करिय न पंग प्रवाह ॥
चचर सीचव रंग गति। विधि बंधन रिन चाह ॥ छं० ॥ ३९९ ॥

## दोनों सेनाओं के युद्ध का वर्णन।

छंद भुजंगी॥ मिले घाइ [3]न्निघाइ सा पुंज राजै। लगे अंग अंगं सुरंगति छाजै॥
मिले हथ्थ बथ्थं सु सथ्थं निनारै। मनो वारुनी मत्त [4]मय मत्त भारै॥
छं० ॥ ४०० ॥

किधों जुद्ध लग्गे कि मल्लं सवारे ॥ .... .... .... .... .... ॥
उरै लोह पंती परै श्रोन रुद्रं। मनों रत्त धारा बरष्षै समुद्रं॥
छं० ॥ ४०१ ॥

उड़ै छिंछि इछं सनाहं सुभिज्जै। मनो पुफरत्तं नभं देव पुज्जै ॥
सुनै ईस सद्दं निसानं गहारं। बजै धार धारं घनं कै प्रहारं ॥
छं० ॥ ४०२ ॥

मनो पट्टनं मंझि कंसी डकारं। दुती [5]ओपमा चंद जंपै विचारं ॥
बज झल्लरी देवलं द्वार मारं। उड़ै सार किंची कि रच्चै प्रहारं ॥
छं० ॥ ४०३ ॥

मनो झिंगनं भद्दवं रैनि भारं। .... .... .... .... .... ॥
*सबै सस्त्र मंचं भरं जेम वाहे। षिझै षग्ग कढ्ढै बिहथ्थै समाहे ॥
छं० ॥ ४०४ ॥

करं कंस मत्तं पलं पारि छंडै। रुधं धार हल्लै प्रसादेति मंडै ॥
सिवा लोति सोभै [6]प्रनाली अनेकं। फिरै अच्छरी पंति बिय बार वेकं॥
छं० ॥ ४०५ ॥

(१) ए. कृ. को.-फलक। (२) मो.-धन।
(३) मा.-निघ्घान। (४) मे.-मै।
(५) मो.-उप्पमा। (६) ए. कृ. को.-मूनाली।
* ए. कृ. को. सबै शास्त्र मंत्रं भजैरं समाह। बिजै खग्ग कढ्ढै बिब्री हथ्थ वाह ॥

बहै नाग मुष्षी सु सोहै बिकंतं। फटै हस्ति कुंभं ठनंकंत घंटं॥
वियं वांह षंचै गिरै गज्जराजं। मनो द्रोन षंचे कपी काज पाजं॥
छं० ॥ ४०६ ॥

षिजै दंत दंती भरं कंध डारै॥ मनो कोपियं भीम हथ्थी उच्छारै॥
भरं लोहि गिद्धो भ्रमै भंति छुट्टै। मनो देवलं इष्ट चलि डोरि तुट्टै॥
छं॥ ४०७ ॥

लगै लोह हथ्थी सिरं वंबिझारै। तिनं गात तिंदू जरै अग्गि लारै॥
परै षोपरी तुट्टि भेजी सुभावै। दधी [1]भाजनं जानि वायस्स आवै॥
छं० ॥ ४०८ ॥

फटै बीर बीरं सुबीरं सुघट्टं। मनो कर्क करवत्त विहरंत कट्टं॥
नचैजा कमंधं करै हाक शीशं। चरंमं सुभज्जै हसै देषि ईशं॥
छं० ॥ ४०९ ॥

## युद्ध के समय शूरवीरों की शोभा वर्णन।

गाथा॥ मानिक्क प्रति ताजं। हेमं हेमेल विद्ध साधरियं॥
जानिज्जै निसि मद्धं। निरमल तारक सोभियं गैनं॥ छं०॥ ४१०॥

मुच्छी उच्चस बंकी। बाल चंद सुभ्भियं [2]नभ्भं॥
[3]गज गुर घन नीसानं। रीसानं षंग षल्ल याई॥ छं० ॥ ४११ ॥

अरिल्ल॥ दहाक बज्जि नीसानति [4]नद्दं। सबै सेन संग्राम बिवद्दं॥
इक्क अंग चावद्दिसि सेनं। जरै राज रत्ते [5]रस नेनं॥ छं० ॥ ४१२॥

छंद रसावला॥ लगी कर कोह। लगें घन लोह॥
छकै अति छोह। महा तजि मोह॥ छं० ॥ ४१३ ॥
भरा भर भार। तुटै तरवार॥
मची घन मार। परंत प्रहार॥ छं० ॥ ४१४ ॥
धुकंत धरन्नि। सरोस सरन्नि॥
निफूटत रुन्नि। बरै सु बरुन्नि॥ छं० ॥ ४१५ ॥

(१) मो.- भोजनं। (२) मो.-गैनं।
(३) मो. को.-गत्त, गत। (४) ए. कृ. को.-नद्दै, विषद्दै। ५ मो.-रन।

करै घन घत्त । महा द्रुत मित्त ॥
लरै बर लत्त । फटै रिन षत्त ॥ छं० ॥ ४१६ ॥
कटारिय एक । लगंत अनेक ॥
सु चंदन साष । संजोइय भाष ॥ छं० ॥ ४१७ ॥
धषै अति धीर । मनौं बर बीर ॥ छं० ॥ ४१८ ॥

## कमधज्ज की शोभा वर्णन ।

कवित्त ॥ सबर बीर कमधज्ज । अरघ अप्पिय षग मग्गं ॥
इष [1]अच्छित उच्छरहि । जानि परिमानन मग्गं ॥
सार धार पुंषियै । बीर मंगल उच्चारै ॥
सबै साथ बंदियहि । सकल पूजा संभारै ॥
बर मुक्कि बरन बरनी सुबर । इह अपुब्ब पिष्यौ नयन ॥
उप्पनौ बीर सिंगार सँग । रुद्र बीर चौरौं नयन ॥ छं० ॥ ४१९ ॥

दूहा ॥ सिर सोहत बर सेहरौ । टोप ओप अति अंग ॥
बगतर बागे केसरे । रुधि भीजत विषमंग ॥ छं० ॥ ४२० ॥
[2]सकट भग्ग लइ बग्ग बर । कमधज बीर विसेज ॥
[3]मिले बीर बीरत्त बर । दोऊ दैवत तज ॥ छं० ॥ ४२१ ॥

## शशिवृता का चहुआन प्रति सच्चा अनुराग था ।

देव तेज दैवत्त गुन । अव्रत मत्ति गुन कंति ॥
शशिवृत्ता चहुआन सौं । सुव्रत मंत गुन पंति ॥ छं० ॥ ४२२ ॥
सांइ स्हूर सांई सु गति । दल दुंदुभि दैवत्त ॥
विधरं कर वीरह करह । सुबर बीर मारुत्त ॥ छं० ॥ ४२३ ॥
कालकूट कीनौ विषम । कोलाहल घन कीन ॥
अव्रत वृत्त अंतह भषै । सो भारथ्थ प्रवीन ॥ छं० ॥ ४२४ ॥
भारथ दिष्षिय तत्त मति । अव्रत चिंत बल छीन ॥
जिन गुन प्रगटित पिंड किय । सो भारथ्थ प्रवीन ॥ छं० ॥ ४२५ ॥

---

(१) मो.-अष्षित । (२) मो.-संगट ।
(३) मो.-मिलें ।

कंठ कील कीली सुट्टत। ट्टतत जुद्ध सम पाइ॥
सुबर बीर भारथ्थ गुन। उठे बीर बिरुझाइ॥ छं० ॥ ४२६॥
षल्ल संकुल अंकुल प्रक्रित। चतुर चित्त बिरुझाइ॥
मनु बड़वानल मध्य तें। समुद सत्त गुन भाइ॥ छं० ॥ ४२७॥
बीर थान बिभ्रम भइय। नयन रत्त सम सार॥
मानहु बर धरि अद्ध में। नाकपत्ति गिरि भार॥ छं० ॥ ४२८॥

## पृथ्वीराज की श्री शेषजी से उपमा वर्णन।

कवित्त॥ नाक पत्ति संभरिय। उभै काया अधिकारिय॥
वह जित्यौ बलि राइ। यहन दुज्जन सम सारिय॥
छिति पत्ति अति अभ्भ। दुहुन आभा पति बुद्धं॥
वह गोरी सुरतान। इहति दानवति विरुद्धं॥
घग घुलै दुहुन पुज्जै न को। दोऊ बाउ बर बीरं रन॥
लै चल्यौ हरिव शशिब्रत्त को। पहु पंजलि पुज्जै तरुन॥छं०॥४२९॥
दूहा॥ तरुन तेज तम हरन बर। बाल बहिक्रम उच्छि॥
मानों रति आरूढ़ करि। बर बारधि मति लच्छि॥ छं० ॥ ४३०॥
लच्छि सु लच्छिरु लीन हरि। इह लीनी संग्राम॥
घटि बढ़ि मंचह समन बरि। दोऊ बीर बढ़ि [1]वाम॥ छं० ॥ ४३१॥
गाथा॥ चावद्दिसि न्रप [2]बिंध्यौ। पुंजं सेनायं सेनयौ बीरं॥
धर धरनी आधारं। सा धारं डुलियं शीशं॥ छं० ॥ ४३२॥

## उस युद्ध में वीरों को आनन्द होता और कायर डरते थे।

[3]मुरिल्ल॥ बढ़ि सस्त्र दुहाइय बीर रसं। दुहु सेन सुधावत अंग कसं॥
मुष बीर बिगस्सिय रेन ससी। भय कायर चंद प्रभात दिसी॥
छं० ॥ ४३३॥
छंद बिराज॥ लगे लोह सारं। दोऊ बीर भारं॥
महा तेज तारं। बरं कंज भारं॥ छं० ॥ ४३४॥

(१) मो.-काम। (२) मो.-बिंटं।
(३) मो.-प्रति में यह छन्द त्रोटक नाम से लिखा है।

घरी यार सारं । परैं कै प्रहारं ॥
भए पार पारं । मनों प्रात तारं ॥ छं० ॥ ४३५ ॥
करै मार मारं । बबक्कै बकारं ॥
चलैं रुद्धि धारं । पलं मच्चि गारं ॥ छं० ॥ ४३६ ॥
चरं मंस चारं । दिषै प्रेत दारं ॥
धपै धार धारं । टरैं जे न टारं ॥ छं० ॥ ४३७ ॥
डकै भूत डारं । ढरै सीस ढारं ॥
उड़ी बीर रैंनी । भ्रमै भौंर सेंनी ॥ छं० ॥ ४३८ ॥
अवध्यं न गोपं । इसे बीर कोपं ॥ छं० ॥ ४३९ ॥

दूहा ॥ कोपि बीर कायर धरकि । परषि पर्यंपन जोग ॥
यह गति छंडै बीर बर । परै परत्तर भोग ॥ छं० ॥ ४४० ॥

कवित्त ॥ बांन पथ्थ बलभीम । सत्त [1]सिवरी अधिकारी ॥
[2]गंभीरां गुर सिंघ । नेह करनह क्रत [3]धारी ॥
बल सुजग्य सक्रह बिसाल । पुरषारथ सारी ॥
सुर सिधि बुद्धि गनेश । क्रम्मन धुन धू अधिकारी ॥
सामंत सूर सूरह विरुध । बीर बीर पारस फिरिय ॥
बर सिंघ सिंघ रष्षै मरन । बर कोबिद कोबिद डरिय ॥ छं० ॥ ४४१ ॥

## कवि का पृथ्वीराज को कलि में वीरों का सिरताज कहना ।

दुहा ॥ सु रिधि बुद्धि बुध्यां तरन । मिरन सूर दुति राज ॥
चाहुआन प्रथिराज कल । मंडि बीर सिर ताज ॥ छं० ॥ ४४२ ॥

## पृथ्वीराज और कमधज्ज का मुकाबला होना ।

चाहुआन कमधज्ज बर । मिले लोह छुटि छोह ॥
धार मुरै मुष ना मुरै । मरट [4]मुच्छ क्रत जोह ॥ छं० ॥ ४४३ ॥
चाहुआन कमधज्ज दुति । रति नाइक प्रति धीर ॥
सारंगी सारंग बल । इह लग्गी अति बीर ॥ छं० ॥ ४४४ ॥

(१) मो.-सिवरं । (२) मो.-गंभीरं ।
(३) मो.-भारी । (४) मो.-मूल ।

## धन्य हैं उन शूरवीरों को जो स्वामिकार्य्य के लिये प्राणों का मोह नहीं करते।

अरिल्ल ॥ द्रव्य [1]वस्य नन होइ प्रमानं। अप्पन [2]प्रान स्वांम क्रत दानं॥
जिन जग जित्ति कित्ति बसि कीनी। मरन स्हर सस्त्रह बर लीनी॥
छं० ॥ ४४५॥

दूहा ॥ कहां पंच पंचौ बसत। कहां प्रकृति प्रति अंग॥
कहां हंस हंसह बसै। कौन करै रन जंग॥ छं० ॥ ४४६॥

## पृथ्वीराज और कमधज्ज का युद्ध।

इह कहि कढ्ढिय सार कर। षोलि षग्ग दोउ पानि॥
मानहु मत्त अनंग ह्वै। ध्रत छुट्टै [3]जम जांनि॥ छं० ॥ ४४७॥

## घोर युद्ध वर्णन।

छंद भुजंगी ॥ मिले हथ्थ बथ्थं न सथ्थं स धारे। मनौ बारुनी मत्त गज दंत न्यारे॥
उड़ै लोह पंती परै श्रोन [4]रुंदं। मनौ रुद्धि धारा बरष्षंत बुंदं॥
छं० ॥ ४४८॥

घुमे घाय घायं अघायं अघायं। झुमै झार झारं झनक्कै झकायं॥
करै जोगनी जोग काली कराली। फिर पैट धाये महा विक्कराली॥
छं० ॥ ४४९॥

परै स्हर वाहै बहथ्थी क्रपानं। कढ़ी तांत बाढ़ी मलं चारि जानं॥
धमां धम्म मत्ती महो माहि [5]धानों। पिंजारे सतं रुव पीजंत मानों॥
छं० ॥ ४५०॥

महादेव मालानि में गूथि मथ्थं। [6]कहैं वाह वाहं वहै सुर हथ्थं॥
छं० ॥ ४५१॥

मुरिल्ल ॥ [7]हाहरे रूष कायर प्रकार। [8]छंडीति लज्ज अरु बीर मार॥
अभ्यसै स्हर जिन स्हर रूप। दैवत्त भूप दिष्षै अनूप॥ छं० ॥ ४५२॥

---

(१) मो.-बसें। (२) ए. कृ. को.-काम। (३) मो.-यम।
(४) ए. कृ. को.-रुद्दं। (५) मो.-वानों। (६) मो.-वहै।
(७) मो.-हारे। (८) मो.-छंडी लज भये बासी मार।

## युद्ध की यज्ञ से उपमा वर्णन ।

कवित्त ॥ विषम जग्य आरंभ । वेद प्रारंभ शस्त्र बल ॥
हैं गै नर होमियै । शीश आहुत्ति [1]स्वस्ति कल ॥
क्रोध कुंड विस्तरिय । कित्ति मंडप करि मंडिय ॥
गिद्धि सिद्धि बेताल । पेषि पल साक्कत छंडिय ॥
तुंबर सु नाग किंनर सु चर । अच्छरि अच्छ सु गावहीं ॥
मिलि दान अस्स अप्पन जुगति । भुगति मुगति तत पावहीं ॥
छं० ॥ ४५३ ॥

दूहा ॥ करि सुचार आचार सब । समद कित्ति फल दीन ॥
गुरुजन मिस्ति करुना करिय । कायर हाहर कीन ॥ छं० ॥ ४५४ ॥

## कमधज्ज का सर्पव्यूह रचना ।

कवित्त ॥ मिलि जद्दव कमधज्ज । अहिर व्यूहं आरंभिय ॥
पुच्छ सु लषि मनि बंध । पांइ गुज्जर पारंभिय ॥
सुधर मंडि वर बीर । पंग बंधह रचि गड्ढै ॥
फन अप्पन भय पुंज । जीभ कूरंभ सु ठड्ढै ॥
हयनारि जोरि जंबूर घन । दसन हड्ड हग मुष्ष करि ॥
मनि भयौ मेर मारूफ़ षां । [2]चचचर सीचौ रंग परि ॥ छं० ॥ ४५५ ॥

गाथा ॥ अप्पं व्यूह अरंभो । प्रारंभो बीर भद्रायं ॥
जानिज्जै चव रंगं । चतुरंग इक्क घंटायं ॥ छं० ॥ ४५६ ॥

दूहा ॥ घटिय घट्ट अघटन घटिय । पढ़िय सार दुअ सैन ॥
पंगराइ बंध्यौ सु हृत । किये रत्त बर नैन ॥ छं० ॥ ४५७ ॥
रत्ते नैन विषम्म गति । दावानल प्रथिराज ॥
बीर चंद घन उन्नयौ । सार सु बुट्ठन आज ॥ छं० ॥ ४५८ ॥

## पृथ्वीराज का मयूरव्यूह रचना ।

कवित्त ॥ मोर व्यूह प्रथिराज । सथ्थ [3]सज अप्पन कीनौ ॥
चुंच केश मंडली । कन्ह चहुआन सु दीनौ ॥

(१) ए.-सुस्ति । (२) को.-षचर । (३) मो.-जल ।

पांड पिंड विधि पंष । गरुत्र गहिलोत बीर सजि ॥
पुंच्छ राज रघुवंश । चारन पुंडीर चंद रजि ॥
दुहु लोह कढ्ढि परियार तें । सारधार में अग्नि भर ॥
पल पंच तरंगनि रुक्कि जल । जांनि कमोदनि नंचि सर ॥ छं० ॥ ४५९ ॥
दिषि वर [1]लष्षिन फवज । चंपि चतुरंग रिँगावहु ॥
अरि सयन्न संभार । धोर भंजै मग पावहु ॥
बहु गरिष्ट तारिष्ट । हक्कि अप्पन पर धावहिं ॥
सु बर सिंघ आलसैं । स्याल छुधौ करि ध्यावहिं ॥
उठ्ठै न बीर बीरह उठत । सुबर [2]मंत फुनि फुनि करैं ॥
वरसै न अंब सर मेघ कौ । जो न [3]समर सरवर भरै ॥ छं० ॥ ४६० ॥
गाथा ॥ समर सु मथ्यौ सेनं । तारं झंकार बीर भद्रायं ॥
केवल गति कल रूपं । भूयं बीर जुद्धयो समरं ॥ छं० ॥ ४६१ ॥

## बीररस में शृंगाररस का वर्णन ।

दूहा ॥ समर जुद्ध मच्चिय समर । हालाहल बर [4]मत्ति ॥
कोलाहल पंषिन कियौ । कांम रूप बर जित्त ॥ छं० ॥ ४६२ ॥
छंद नाराच ॥ बरंत काम रूपयं । असी वहै अनूपयं ॥
लगै सु गौरि पासयं । परक्रिया कटाछयं ॥ छं० ॥ ४६३ ॥
सरंत तीर सोहयं । उरंद मुट्ठि छोहयं ॥
हला हलं हलं मलं । भिलंत अंग संभिलं ॥ छं० ॥ ४६४ ॥
[5]कडा कडी कडक्कयं । दडा दडी दडक्कयं ॥
पडै सिरं पडक्कयं । डकंत बीर डक्कयं ॥ छं० ॥ ४६५ ॥
षिसै न ज्यों षडक्कयं । तुटंत तेजि डक्कयं ॥
हडा हडी हडक्कयं । .... .... .... .... .... ॥ छं० ॥ ४६६ ॥
निरष्षि पत्ति नाकयं । परंत हीय धाकयं ॥
बरंत अच्छरी बरं । भषंत गिद्धनी भरं ॥ छं० ॥ ४६७ ॥
लगंत लोह [6]सो लरं । अरिंम मत्त संमरं ॥ छं० ॥ ४६८ ॥

(१) ए. कृ. को.-लच्छन । (२) ए कृ. को.-मंत्र । (३) मो.-समूर ।
(४) को.-सत्ति । (५) ए. कृ. को–कटा कटी । (६) मो.-सौलरं ।

अरिल्ल ॥ आरिष्टन सम दिष्टन दिष्षिय। बीर चंद गह गह मुष भष्षिय ॥
यद भरि होंन न परत सुबंधं। बर भारथ बीर रस संधं ॥
छं० ॥ ४६९ ॥

गाथा ॥ उट्ठहि एक प्रमानो। धावंताय पंचयो सयनं ॥
[1]वाहंतं वर लोहं। साइनं देषयौ बीरं ॥ छं० ॥ ४७० ॥
रुधिरं पच तसतयौ। दो मझ [2]काय हक्कयौ सिरयं ॥
अति गति दुष्ट प्रकारं। अगिनत होंइ बीर सम सेनं ॥ छं ॥ ४७१ ॥
अगनित गने न जानं। ई कोइ कोपि रुड्डयो सहसं ॥
बर बीरार सुभट्टं। दावानलं पंगयौ बीरं ॥ छं० ॥ ४७२ ॥

## पृथ्वीराज की आज्ञा पाकर कन्ह का क्रुद्ध होकर झपटना।

दूहा ॥ तव चहुआन सु कन्ह वर। ठट्ठौ करि गुरुराज ॥
हुकम नृपति छुट्टौति इम। [3]जनु तीतर पर बाज ॥ छं० ॥ ४७३ ॥

कवित्त ॥ मुष छुट्टत नृप बैन। नैन दिट्ठौ धावंतौ ॥
क्रंम बंध बल मोह। छोह बंधयौ सु बरत्तौ ॥
सु बर सेन चहुआन। सिंग जद्दूनं [4]नवाई ॥
जनुं मंदिर विय बार। ढंकि इक बार बनाई ॥
तकसीर करन दोउ अंस बर। कित्ति मग्ग करतव्य कर ॥
अथवंत रविह आदित्य दिन। अगनि सार बुट्टिय कहर ॥
छं० ॥ ४७४ ॥

गाथा ॥ मुष छुट्टा नृप बैनं। कै दिट्ठाय धावता नैनं ॥
बज्जी वाहु सुबारं। धारं ढारि [5]मत्तयौ धरयं ॥ छं० ॥ ४७५ ॥

## कन्ह का युद्ध वर्णन।

दूहा ॥ मत्त ढरहि संमुष भिरहि। स्वांमि सनाह सहूर ॥
आज मुष्य चहुआन कन्ह। सिंधु सत्त कौ नूर ॥ छं० ॥ ४७६ ॥

गाथा ॥ सद्दं सिद्धत नूरं। कारूरं करनयो नथ्थी ॥
एक्को अंग सुरंगो। दिष्षे वा बीरयं बीरं॥ छं० ॥ ४७७ ॥

(१) को.-व्याहंतं। (२) मो.-काम। (३) मो.-मनु
(४) मो.-नमाई। (५) ए. कृ. को-मत्तयो।

धनयं लछि नरिंदं । तिहि संचिय सायरो नथ्थी ॥
कलहंतं बल विषमं । जुषमं देहीय लज्जतौ सूरं ॥ छं० ॥ ४७८ ॥
कढ्ढै लोह दुहथ्थं । सत घरियाय बज्जयौ अंगं ॥
चावद्दिसि चतुरंगी । अनुरंगी सेन सब्बाइं ॥ छं० ॥ ४७९ ॥
दूहा ॥ अनुरंगी सेना [1]सकल । सह सुरद्ध विरुद्ध ॥
अबुध बुद्ध भारथ्थ में । दान मान सु [2]प्रबद्ध ॥ छं० ॥ ४८० ॥
गाथा ॥ बर अथवंत सु दीहं । झुझ्झं विन जोतयं कलयं ॥
घरिघट अघट नरिंदं । सा बुद्धं बीर भद्रायं ॥ छं० ॥ ४८१ ॥

## पृथ्वीराज के बीर सामंतों का प्रशंसा ।

मुरिल्ल ॥ बीरभद्र अरु रुद्र जल्लप्पिय । कहौ सत्त संकरषन थप्पिय ॥
तुम सकल कलित भारथ फिरि दिष्यौ । इन समान कोइ बीर विसष्यौ ॥
छं० ॥ ४८२ ॥
गाथा ॥ को [3]दिठौ सम बीरं । सामंतं स्वामयौ [4]क्रमयं ॥
इक्कं करन प्रमानं । अंगद कामेय रावनो [5]भिरयं ॥ छं० ॥ ४८३ ॥
चौपाई ॥ राम कांम अंगद अधिकारी । स्वांमि कांम सामंतव धारी ॥
जिन हय गय तन तिन वर जान्यौ । सुमत भ्रंम स्वामित्त पिछान्यौ ॥
छं० ॥ ४८४ ॥
[6]सुपति भ्रम्म जिन तंत प्रमानिय । मुकति सुर्ग केवल सुनि बानिय ॥
घट्टिय घट्ट विघट्ट सुषंद्यौ । सुपथ साथि आपथं सु मंद्यौ ॥ छं० ॥ ४८५ ॥
जिन छंडिय मंडिय क्रत धारिय । सार कढ्ढि हय तज्जि सु धारिय ॥
[7]परनि प्रहार सार तजि सारं । जड़ता तज्ज लगत तम तारं ॥ छं० ॥ ४८६ ॥
छंद विराज ॥ लगे बीर सारं । किए मत्त पारं ॥
बहथ्थंत धारं । अनुज्झा प्रहारं ॥ छं० ॥ ४८७ ॥
तुटै धार धारं । मनों श्रुत्त तारं ॥
अवित्तं विहारं । कलिंदी कहारं ॥ छं० ॥ ४८८ ॥

---

(१) ए. कृ. को.-सुवल । (२) ए. कृ. को.-प्रबुद्ध ।
(३) मो.-नट्ठौ । (४) को-मो.-कृतयं ।
(५) मो.-भरयं । (६) ए.-सुमति । (७) मो.-पराति ।

मनौं नभ्भ धारं । सु भारथ्थ सारं ॥ छं० ॥ ४८९ ॥

*चौपाई ॥ सार धार भारथ प्रहारं । मानहु दुत्तिय अंग बिहारं ॥
धार तिथ्थ कै तिथ्थह राजं । जनक काम कामनि सिरताजं ॥
छं० ॥ ४९० ॥

कवित्त ॥ बर अथवंत सु दीह । झुझ्झि [1]लच्छिन जद्दव भर ॥
लोह धार लगि विषम । ईस लीनौं जु शीश कर ॥
रह्यौ न तन दझ्झन सु मंस । पल चरन न षाइय ॥
अश्व शस्त्र पष्षर [2]पलान । ढुढंत नन पाइय ॥
बरि लियन बीर अंतर मिल्यौ । [3]अच्छर [4]सुच्छर ना लियौ ॥
मिलि गय सु भान सुत भान कौ । दिव दुंदुभि बज्जत बियौ ॥ छं० ॥ ४९१ ।
अगनि झार धर धार । सार वज्जी प्रहार असि ॥
कंक दिष्ट सिंघा सुरारि । भग्गौ नल गंभरि ॥
शस्त्र घात आघात । बथ्थ अन बथ्थ सु लग्गा ॥
सुरत अंतरित सेत । मिले दूती मन भग्गा ॥
सिरदार सैन नृप द्वै करिय । दोऊ घाव घन घुम्मि घट ॥
उबर्यौ कन्ह प्रथिराज क्रम । झुझ्झि पुंज बंध्यौ सुभट ॥ छं० ॥ ४९२ ॥

## इस युद्ध को देख कर देवताओं का प्रसन्न हो कर पुष्पवृष्टि करना ।

छंद भुजंगी ॥ बजौ दुंदुभी आज आयास थानं । करे लोह लोहं [5]सुलोकंति गानं ।
कहै चंद सूरं महाबीर पाई । परै पुप्फ बर विष्ट वज्जै चिघाई ॥ छं० ॥ ४९३ ।

## सांझ हो गई परंतु कमधज्ज की अनी न मुड़ी ।

कवित्त ॥ जीति लियौ जै पत्ति । चारु चतुरंग स मोरी ॥
बर बंध्यौ नृप पुंज । ढाल जद्दव न ढँढोरी ॥
बर [6]लच्छिन परि षेत । कन्ह चहुआन उपारिय ॥

---

* मो.-प्रति में अरिल्ल ।　　( १ ) मो.-लन ।
( २ ) मो.-प्रमान ।　　( ३ ) मो.-अत्सर ।　　( ४ ) मो.-सुत्सर ।
( ५ ) ए. कृ. को.-लोकेसु ।　　( ६ ) मो०—लष्पिन ।

षेत ढूंढ़ि प्रथिराज। सुभ्रत भोरी करि डारिय ॥
इतनें सु भान अस्तमित भये। दोऊ सेन बर उत्तरिय ॥
मुक्की न बग्ग कमधज्ज की। रोस राह विसरन भरिय ॥ छं० ॥ ४९४ ॥
बजी संझ घरियार। सार बज्यौ तन झंझर ॥
जनु कि बज्जि झननंक। ठनकि घन टोप स [1]उच्चर ॥
अनल अग्गि सम जग्गि। जेन धज बंधि सलग्गा ॥
मनु द्रप्पन में बैठि। नेत बडवा नल जग्गा ॥
घन स्यांम पीत रत रंग बर। चिविध बीर गुन बर भरिय ॥
हर हार गंठि रुठि उमां। किम उतारि पच्छो धरिय ॥ छं० ॥ ४९५ ॥

## कमधज्ज का अपने बीरों को उत्साहित करना।

छंद भुजंगी ॥ भिर्यौ राम रन बीर कमधज्ज बीरं।
करो आज सर्वं [2]सुन्निब्बीर धीरं ॥
गुहै माल ईशं नचैं जोग बीरं।
निरं तंत प्रेतं धरं धीर हीरं ॥ छं० ॥ ४९६ ॥

## सब रन भूमि में तीन हाथ ऊँची लाशें पड़ गईं।

दूहा ॥ परि पथ्थर सथ्थर सुरन। गनक गनें नहिं जाइ ॥
हथ्थ तीन लुथ्थह चढ़ी। मुरबी [3]मद्ध न माइ ॥ छं० ॥ ४९७ ॥
संझ सपत्ते न्रपति बर। नव नव रस अरपंत ॥
बर प्रथिराज नरिंद दुति। सो ओपम कविकंत ॥ छं० ॥ ४९८ ॥

## तीन घड़ी रात्रि होजाने पर युद्ध बंद हुआ।

कवित्त ॥ घरिय तीन निसि गइय। बार बर सुक्र सु आगम ॥
पंति परी अरिजूह। बीर विंध्यौ अरि जागम ॥
कोट षलन सोभै। विसाल सामंत सूर थँभ ॥
जस देवल उप्पनौ। बीय गय गिरी सेत रँभ ॥
प्रथिराज देव दानव दलन। लच्छि रूप जद्दव कुँअरि ॥
नव रस विलास पूजा करहि। बर अच्छरि भइ पहुप सरि ॥ छं० ॥ ४९९ ॥

---

(१) ए.—उब्बर। (२) ए०—सन्निवरि। (३) ए०-सद्ध।

## पृथ्वीराज की सेना की समुद्र से उपमा वर्णन।

अम सु अंग बिंटयौ। सुधा [1]बिंटयौ जु बाल रस॥
अमिय चंद बिंटयौ। समुद बिंटयौ बडवा तस॥
अरि कैं दिल विष उरग। मंच ससि वृत्त प्रेम भर॥
लहि न सुद्धि सब बसन। आइ लग्गेति रोस भर॥
बजि बीर बार दुज दल सघन। लाग निसानन नृत्य पर॥
प्रथिराज सेन बंधौ स अति। सु कविचंद उच्चारि बर॥ छं०॥ ५००॥

## युद्ध में नव रस वर्णन करना।

भान कुंअरि शशिवृत्त। नैन शृंगार सुराजै॥
बीर रूप सामंत। रुद्र प्रथिराज बिराजै॥
चंद अदभ्भुत जानि। भए कातर करुना मय॥
बीभछ अरिन समूह। सात उप्पनौ मरन भय॥
उप्पज्यौ हास अपछरि अमर। भौ भयान भावी बिगति॥
कूरंभराव प्रथिराज [2]बर। लरन लोह चिंते तरनि॥ छं०॥ ५०१॥

## राम रघुवंश का कहना कि जिस बीर ने युद्धरूपी काशी क्षेत्र में शरीर त्याग करके इस लोक में यश और अंत में ब्रह्म पद न पाया उसका जीवन वृथा है।

कहै राम रघुबंस। सुनौ सामंत सूर तुम॥
अमर नरन बंछहि सु। जुद्ध किन कथ्थ नरिंद भ्रम॥
धार तिथ्थ बर आदि। तिथ्थ काशी सम भज्जै॥
असि वरुना तिन मध्य। लोह तेजं सम गज्जै॥
सिव सिद्ध जोग सज्जै सकल। अकल अपूरब बत्त इह॥
लभ्यौ न बीर जिन ब्रह्म पद। छिनक मद्धि गति लभ्भि इह॥ छं०॥ ५०२॥

## गुरुराम का पृथ्वीराज को विष्णु पंजर कवच देना।

पढ़ि सुमंच गुर राम। विष्णु पंजर सनाह दिय॥

(१) मो.-बींट्यौ।　　(२) ए. कृ. को.-छर।

केस कंस मरद्दन्न । नंद नंदन लिलाट किय ॥
भोह भुअद्धर धरि समुह । नैंन निज्जिय नाराइन ॥
बदन दिद्व श्रीक्रष्ण । हृदय थप्पौ मथुराइन ॥
कटि जंघ गुविंद रक्षा करन । चरन थप्पि असरन सरन ॥
गुर इष्ट समरि प्रथिराज कौ । इह सुदिद्व रक्षा करन ॥ छं० ॥ ५०३ ॥

## कमधज्ज और जद्दव की मृत फौज की शोभा वर्णन ।

दूहा ॥ परि पारस जद्दव सयन । मिलि कमधज्ज प्रमान ॥
षट बिय ग्रह मनु नछित लै । [1]पंति सु मंडिय भान ॥ छं० ॥ ५०४ ॥

## किन किन बीरों का मुकाबला हुआ ।

छंद चोटक ॥ परि पारस पंग नरिंद घनं । मनो भान सुमेर कि पंति बनं ॥
घन सद्द सुरंग निसान धुनं । मनौं बज्जत दुंदुभि देव तनं ॥ ५०५ ॥
चव दून निसान सु कन्ह धनी । जु कियौ सिरदार सु पंग अनी ॥
दिसि पच्छिम बालुकराय अर्यौ । तिनके मुख कन्ह पजून लर्यौ ॥
छं० ॥ ५०६ ॥
हुअ ईस दिसान दिसा न्रप मान । तिन कें मुष भौ रन भाटिय भांन ॥
दिसि पूरब भौ षुरसान षँधार । तिन कै मुष मंडि सलष्ष पँवार ॥
छं० ॥ ५०७ ॥
अगिनेव दिसा वन सिंघ अचाइ । तिन के मुष मंडिय निढ्ढुर राय ॥
दिसा जम लच्छिन बंधिय फौज । तिन के मुष चामँड दाहर कौज ॥
छं० ॥ ५०८ ॥
सुनै रति छच उथ्यौ कर बीर । तिन कें मुष मंडिय चंद पुंडीर ॥
जु बायु दिशा दिशि इंद्रयपाल । [2]तिनें मुष भीम भिरे रिनमाल ॥
छं० ॥ ५०९ ॥
[3]सु उत्तर दै प्रभु पंग कुँआर । तिनें रघुवंस बजावत सार ॥
बढै गुर जंबुर [4]हथ्थह नार । मनौं गज भद्दव कौ उनिहार ॥
छं० ॥ ५१० ॥

---

(१) ए.०--पत्ति ।
(२, ३) पंक्ति मो.-प्रति में नहीं है । (४) ए. कृ.०को.-हथं हथ ।

छुट्टै गुरजं बवियानन सें। षह तें पलटे मनों तारक सें॥
पति बंधि सनाह सयान करैं। अरि के मुष सामँत सूर लरैं॥
छं०॥ ५११॥

## रात्रि व्यतीत हुई और प्रातःकाल हुआ।

भयें प्रात जगंतय सूर षरे। तिन कें लरतें ब्रह्मण्ड डरे॥
गय सब्ब निशा पहु फट्टि ननं। दोउ संगम अंग विहंग घनं॥
छं०॥ ५१२॥

प्रिय प्रातक सीत चलै मधुरं। निशि लीय उसास निसास डरं॥
बर तोरत तारक भूषन सो। मुष मूंदि कमोदनि ना बिगसो॥
छं०॥ ५१३॥

पहु फट्टिय बीर प्रमांन नषै। रवि [1]रत्त सुतत्त वियोग लषै॥
जु भई गति सिथ्थल ता सगरी। सर छिप्पन केलि कला निसरी॥
छं०॥ ५१४॥

[2]बजि दुंदुभि देव निसान धुअं। प्रगटे सत पच सुरंग हुअं॥
बर रंग [3]जवा सन जोति फिरी। घन देहि असीस चकी चतुरी॥
छं०॥ ५१५॥

घन रोर चकोर कमोद भगे। जु गए दुरि चोर सु देव जगे॥
जमुना हुलसी जमराज हंस्यौ। जु गयौ तिमरं भजि तेज सज्यौ॥
छं०॥ ५१६॥

बर इंद अनंदिय चंद कह्यौ। जु सज्यौ रथ उंच अरुन्न गह्यौ॥
सु चल्यौ चक्र एकहु चक्र कह्यौ। सु गयौ कमलं कर को अकरयौ॥
छं०॥ ५१७॥

बर उद्वग नीर पवन्न उछं। जु चले सब क्रंमज जग्गि गछं॥
जु भयौ धन भ्रंम मिटी वनिता। वल जाप अजाप न सो जपता॥
छं०॥ ५१८॥

गाथा॥ गई सर्व्वरी सु संबं। फट्टी पहुवँ नठ्ठयौ तिमिरं॥
तम चूरन प्रति किरनं। तरुनं विराइ तरुनयो रचयं॥ छं०॥ ५१९॥

(१) को.-वृत्त। (२) को.-वट्टि। (३) ए.-जवासनि।

प्रातःकाल होते ही घोड़ों ने ठीं लगाई, शूरबीरों ने तयारी की और दोनों तरफ के फौजी निशान उठे।

कवित्त ॥ [1]सुफट किरनि पहु बीर। परिय आरन्नि निसा गय ॥
उभय षट्ट प्रगटीय। हक्क बोलंत हयनि हय ॥
तिमिर तेज भंजन। प्रमान कमधज्ज नरिंदह ॥
मांन तुंग चहुआन। जग्य जंपिय कवि चंदह ॥
नव ग्रेह नवम्मिय नव निसा। नव निसान दिशि मान धुरि ॥
सामंत सूर भुज उप्परै। रहसि राज प्रथिराज फिरि ॥ छं० ॥ ५२० ॥

शूरबीरों के पराक्रम से और सूर्य्य से उपमा वर्णन।

गाथा ॥ सुघटं किरनं बीरं। पारस मिसह सेन कमधज्जं ॥
उदयं अस्तमि भानो। मेर पच्छि दच्छिनो फिरयं ॥ छं० ॥ ५२१ ॥

दूहा ॥ दष्षिन पत्त सुमेर फिरि। यों पारस पहु पंग ॥
सार धार धारह मिले। सुबर बीर प्रति अंग ॥ छं० ॥ ५२२ ॥

चौपाई ॥ सार धार प्राहार प्रकार। मनौं मत्त घन पंति विभार ॥
उठे बीर सत्तों विरझाइ। भान पयान न मत्त सुचाइ ॥ छं० ॥ ५२३ ॥

पृथ्वीराज का शुद्ध हो कर विष्णु पंजर कवच को धारण करना।

गाथा ॥ ग्रह सुद्धा प्रथिराजं। अष्ट ग्रहं बंकमो विषयं ॥
विष्णुं बीर सुधारं। पंजर भंजे राजयो अंगं ॥ छं० ॥ ५२४ ॥

उस पंजर में यह गुण था कि हजार शस्त्र प्रहार होने पर भी शस्त्र नहीं लगता था।

दूहा ॥ सा पंजर दिय राज बर। सस्त्र लगै नहिं चाइ ॥
कोटि अंग घावह घने। भुज प्रमान सो पाइ ॥ छं० ॥ ५२५ ॥

बैकुंठ बासी विष्णु भगवान पृथ्वीराज की रक्षा पर थे।

गाथा ॥ बैकुंठह बर वासी। सासी गहनाय गिरन सा धरियं ॥
सो रक्षा चहुआनं। अनरष्षा मंचयो धरयं ॥ छं० ॥ ५२६ ॥

(१) ए. कृ. को.-भट।

## इधर से पृथ्वीराज उधर से कमधज्ज की सेना की तैयारी होना।

दूहा ॥ बज्जि राग चौहान भर। उत कमधज्ज नरिंद ॥
सार धार बज्जिय विषम। कहि ब्रंनन कविचंद ॥ छं० ॥ ५२७ ॥

## आगे यादवराय की सेना तिस पीछे कमधज्ज की सेना, तिस के पीछे हाथियों की कतार देकर रूमी और अरबी, का सेना सज कर युद्ध के लिये चलना।

छंद चोटक ॥ मुर तीन फवज्ज सु बंध थपी।
अग जद्दव राइ नरिंद रूपी ॥
तिन पच्छ सु बीर सुरंग अनी।
बिच बंधिय हथ्थियय पंति घनी ॥ छं० ॥ ५२८ ॥
बर हब्बसि किन्नर रूमि बिचै।
झननंकत पाइक पंति नचै ॥
तिन सौर सुगंध बिछाइ घनं।
बहु जुझ्झ कपट्टिय मंडि डनं ॥ छं० ॥ ५२९ ॥
हय उच्छरि षेह अयास लगी ॥
नव तुट्टि [1]तिनं बनि बारि भगी ॥
अरची सरसीरुह [2]संकुचिता।
चकई चक मूंकति चूक तता ॥ छं० ॥ ५३० ॥
पवनं गवनं नन पंष वहै।
नव नेज धजा [3]धज लग्गि रहै ॥
फन फूंक फनं पति को बिसरी।
मुदरी दिग अठ्ठ हगं धुँधरी ॥ छं० ॥ ५३१ ॥
घन बज्जत घंट सघंट घनं।
नव नोरथ नारि निभंग मनं ॥
ढलकै गज ढाल सुनेज बनं।
[4]चमकै बल के मन चौज मनं ॥ छं० ॥ ५३२ ॥

( १ ) मो. नितम्बनि। ( २ ) ए.-कृ. को.-संकुरित, संकरित।
( ३ ) मो.-धन। ( ४ ) मो.--चमक्कें वलकें यमकें जमनं।

तिन की उपमा कविचंद करी।
मनौं मेघ महेंद्रव बीज झरी॥
घन मन्निय नद्द बिबंक सुरं।
सुभिद्दै बिब हथ्थ धजा बिथुरं॥ छं०॥ ५३३॥
गज नद्द जंजीरन के घुरयं।
मनौं बंधिय झिंगुर सा सुरयं॥
तिन के कछु दान कपोल झरे।
सु मनौं नभ के वरसे बदरे॥ छं०॥ ५३४॥
बजि लाग निसान धमंक सजी।
सहनाइन सिधुंअ राग बजी॥
नव नारद सारद ते किलकै।
नब बंदि बिरद्द नदे हलकै॥ छं०॥ ५३५॥
घन देषि अरिष्ट सुबाल डरी।
मुदरी नव आनद चित्त हरी॥
कमधज्ज कला चढ़ती बर पेषि।
मुंदरी ससिवृत्त दइ [1]अग्गि [2]लेखि॥ छं०॥ ५३६॥

## सेना की सजावट की शोभा वर्णन और उसे देख कर भूत वेताल योगिनी आदि का प्रसन्न हो कर नाचना।

निसाणी॥ फौज रची तिन दोय घन मध्य मसंदा।
जालिम जोध जुवान सेर रस बीर रजिंदा॥
अग्गें उभ्भा अप्प आइ जादव्व नरिंदा।
मनौ उभ्भै मेर कै अड्डी अग डंदा॥ छं०॥ ५३७॥
पीछै ठाढ़े राः बड़ बल जे विचरंदा।
जानकि उत्तर उन्नया घन लोह सहंदा॥
पाइक पंति अपार वर जनु मोर नचंदा।
बाग गहिग्गहि बाज कीन रन बीर नषंदा॥ छं०॥ ५३८॥

(१) ए. कृ. को.--गति। (२) मो.--पेषि।

# सूचना ।

—o—

निम्न लिखित पुस्तकें "सेक्रेटरी नागरीप्रचारिणी सभा, बनारस सिटी" को लिखने से मिल सकती हैं ।

| | मूल्य | डांक व्यय |
|---|---|---|
| मलिक मुहम्मद की अखरावट ... ... ... | \|=) | )\|\| |
| कविवर बिहारीलाल–( बाबू राधाकृष्णदास रचित ) ... ... | =) | )\|\| |
| गद्यकाव्यमीमांसा–( पण्डित अम्बिकादत्त व्यास रचित ) ... ... | \|) | )\|\| |
| हिन्दी भाषा के सामयिक पत्रों का इतिहास ( बाबू राधाकृष्ण दास रचित ) | \|) | )\|\| |
| समालोचना–( पण्डित गंगाप्रसाद अग्निहोत्री द्वारा अनुवादित ) ... | =) | )\|\| |
| समालोचनादर्श–पद्य–( बाबू जगन्नाथ दास रचित ) ... | =) | )\|\| |
| कर्तव्याकर्तव्यशास्त्र– ( पण्डित नारायण पांडे रचित ) ... | \|\|) | –) |
| विसूचिका चिकित्सा ... ... ... | \|) | )\|\| |
| हरिश्चन्द्र–पद्य–( बाबू जगन्नाथ दास रचित ) ... ... | =) | )\|\| |
| भगवद्गीता–( बाबू गदाधरसिंह द्वारा अनुवादित ) ... | \|–) | )\|\| |
| उथेलो–( बाबू गदाधरसिंह द्वारा अनुवादित ) ... ... | =) | )\|\| |
| नागरीप्रचारिणी पत्रिका ( सभा द्वारा सम्पादित ) १० भाग छप चुके हैं ( आठवां भाग नहीं है ) मूल्य–प्रति भाग ... ... ... | १) | –) |
| हिन्दी लेकचर–( बाबू हरिश्चन्द्र रचित) ... ... ... | –) | )\|\| |
| ध्रुवदास की भक्तनामावली, टिप्पणी सहित ... ... ... | \|\|=) | –) |
| सदलमिश्र की चन्द्रावती ... ... ... | \|–) | )\|\| |
| सूदन कवि का सुजानचरित्र ... ... ... ... | २) | =) |
| लाल कवि का छत्रप्रकाश ... ... ... ... | १\|) | –) |
| नन्ददास की रासपञ्चाध्यायी ... ... ... ... | \|=) | )\|\| |
| प्राचीन-लेख-मणि-माला–१ भाग ( बाबू श्यामसुन्दर दास लिखित ) ... | १) | –) |
| अशोक का जीवनचरित्र ( ठाकुर सूर्यकुमार वर्म्मा लिखित ) ... | \|) | )\|\| |
| नेपाल का इतिहास ( पण्डित नारायण पांडे लिखित ) ... ... | \|–) | )\|\| |
| पृथ्वीराजरासो–पहिला भाग ( समय १–११ ) ... ... | ४) | \|) |
| " समय १२–२५ ... ... | ३) | =) |
| कुमारसम्भवसार ( पण्डित महावीर प्रसाद द्विवेदी द्वारा अनुवादित ) ... | =) | )\|\| |
| श्रीधर का जंगनामा ... ... ... ... | \|\|\|) | –) |
| धम्मपद ( ठाकुर सूर्यकुमार वर्म्मा लिखित ) ... ... ... | \|\|) | –) |

| | | |
|---|---|---|
| सभा के पुस्तकालय की सूची ... ... ... ... | =) | )॥ |
| मनोविज्ञान ( पण्डित गणपत जानकी राम दूबे लिखित ) ... ... | ॥) | -) |
| चंद्रशेखर का हम्मीर हठ ... ... ... ... | ॥) | )॥ |
| महिलामृदुवाणी ( मुंशी देवीप्रसाद लिखित) ... ... | १) | -) |
| वैज्ञानिक कोश ( बाबू श्यामसुन्दर दास सम्पादित ) ... ... | ३॥) | =)॥ |
| दादू दयाल की बानी ... ... ... ... | १॥।) | =) |
| कवि नूरमुहम्मद की इन्द्रावती १ भाग ... ... ... | १॥) | =) |
| वनिताविनोद ... ... ... ... | १) | =) |
| नवीन दृष्टि में प्रवीन भारत ... ... ... ... | १) | -) |
| गीतावली ... ... ... ... | ।) | )॥ |
| योगदर्शन ... ... ... ... | २) | -) |
| गुरुगीता ... ... ... ... | ।) | )॥ |
| रामचरितमानस ... ... ... ... | ८) | ।॥) |

नोट—ऊपर लिखी पुस्तकों में से अन्त की ६ पुस्तकों को छोड़कर शेष पुस्तकें आधे मूल्य पर काशी नागरीप्रचारिणी सभा के सभासदों को मिल सकती हैं। अन्तिम पुस्तक का मूल्य सभासदों के लिये ६) रु० है।

